भ. महावीर की परम पावन प्राचीनतम मूर्तियाँ ...
एक सजग पर्यवेक्षण

# शिल्प में भगवान महावीर

**मारुति नन्दन प्रसाद तिवारी**
प्रवक्ता, प्राचीन इतिहास, श्री गान्धी डिग्री कॉलेज,
मालटारी, आज़मगढ़ ( उ. प्र. )

---

जैन धर्म की मान्यता के अनुसार इस अवसर्पिणी ( युग ) में कुल चौबीस तीर्थंकर ( या जिन ) अवतरित हुए है, जिनमें प्रथम ऋषभनाथ ( आदिनाथ ) और अन्तिम महावीर ( वर्धमान ) है। सम्प्रति केवल अन्तिम दो तीर्थंकरों– पार्श्वनाथ और महावीर की ऐतिहासिकता विद्वानो को स्वीकार्य है। आधुनिक जैन धर्म के प्रवर्तक महावीर का जन्म पटना के समीप स्थित कुण्डाग्राम में ( ई. पूर्व ५६६ में ) और निर्वाण राजगिर के समीप पावा (?) में ( ई. पू. ५२७ में ) हुआ था। इनके पिता का नाम सिद्धार्थ और माता का नाम त्रिशला था।

**(अ) प्रतिमा लाक्षणिक विशेषताएँ**– महावीर का लाँच्छन सिंह है, और जिस वृक्ष के नीचे उन्हें कैवल्य की प्राप्ति हुई, वह शाल वृक्ष है। महावीर के शासन देवता मातग (यक्ष) और सिद्धायिका या पद्मा (यक्षी) है। १) दिगम्बर परम्परा शीर्षभाग में धर्मचक्र से चिन्हित और गजपर आरूढ़ द्विभुज मातंग की भुजाओ में वरदमुद्रा और मातुलिंग (फल) प्रदर्शित करने का निर्देश देता है। २) श्वेताम्बर ग्रन्थों मे गज पर आसीन द्विभुज यक्ष के करो मे नकुलक और फल का उल्लेख किया गया है। ३) दिगम्बर परम्परा मे सिंह वाहना द्विभुजा यक्षी की भुजाओं में पुस्तक और वरदमुद्रा (या अभयमुद्रा–अपराजितपृच्छा) के प्रदर्शन का निर्देश दिया गया है। ४) श्वेताम्बर परम्परा मे सिद्धायिका के चतुर्भुज स्वरूप का निरूपण किया गया है। सिंह वाहना सिद्धायिका की भुजाओं मे पुस्तक, अभयमुद्रा, फल और वीणा (बाण–निर्वाण-कलिका) के प्रदर्शन का विधान है। ५) आचारदिनकर मे वाम भुजाओं मे मातुलिंग एव वीणा के स्थान पर पाश एव पद्म का उल्लेख किया गया है। ६) पद्मानन्दमहाकाव्य यक्षी को गजवाहना बतलाता है। ७) साथ ही एक श्वेताम्बर ग्रन्थ–मत्राधिराजकल्प मे यक्षी के षड्भुज स्वरूप का भी ध्यान किया गया है। ग्रन्थ के अनुसार यक्षी के करों मे पुस्तक, अभयमुद्रा, वरदमुद्रा, खरायुध, वीणा एवं फल प्रदर्शित होगा। ८) लेखक द्वारा विभिन्न स्थलो पर किये गये जिन मूर्तियो के विशद अध्ययन से यह स्पष्ट हो जाता है कि जैन शिल्प में लोकप्रियता की दृष्टि से ऋषभनाथ और पार्श्वनाथ के बाद ही महावीर की प्रतिष्ठा हुई थी। महावीर प्रतिमाओ में यक्ष–यक्षी युगल का नियमित चित्रण भी नववी शती के बाद ही लोकप्रिय हुआ था। यह भी उल्लेखनीय है कि महावीर के यक्ष–यक्षी युगल का पारम्परिक या विशिष्ट स्वरूप कभी मूर्त अंकनों में पूर्णत: नियत नही हो सका था।

## अन्य तीर्थंकरों की मूर्तियाँ–

महावीर मूर्तियो के अध्ययन के पूर्व तीर्थंकर मूर्तियों के विकास की अवस्थाओ का सक्षेप में उल्लेख करना आवश्यक प्रतीत होता है। पाँचवी–छठी शती के प्रतिमालाक्षणिक ग्रन्थो में ध्यान–निमग्न तीर्थंकरों को श्रीवत्स चिन्ह सहित, निराभरण और निर्वस्त्र आमूर्तित करने का निर्देश दिया गया है। ९) कुषाण युग से लेकर निरन्तर आगे की शताब्दियो की जिन मूर्तियो में उपर्युक्त निर्देशो का ही निर्वाह किया गया है। केवल गुप्तयुग एव आगे की शताब्दियो की श्वेताम्बर परम्परा की जिन मूर्तियो में जिनो को श्वेत वस्त्रधारी प्रदर्शित किया गया है। दिगम्बर परम्परा की जिन मूर्तियाँ सदैव निर्वस्त्र रही है। उल्लेखनीय है कि जिनो को केवल दो ही मुद्राओ में निरूपित किया गया है। जिन या तो ध्यानमुद्रा में आसीन है, या फिर कायोत्सर्ग मुद्रा में दोनो हाथ नीचे लटकाए सीधे खडे। कुषाण युगकी मूर्तियो मे केवल सर्पफणों से युक्त पार्श्वनाथ, स्कन्धो पर लटकती केशवल्लरियो से सुशोभित ऋषभनाथ और कृष्ण–वासुदेव एव बलराम की आकृतियो से आवेष्ठित नेमिनाथ के स्वरूपो का ही निर्धारण हो सका था। सभवनाथ, अर्हत् नद्यावर्त (मुनिसुव्रत ?) एव महावीर जैसे तीर्थंकरो की पहचान कुषाणकालीन मूर्तियो में केवल पादपीठ के लेख में उत्कीर्ण उनके नामो से ही सम्भव है। गुप्त युग के अन्त तक नेमिनाथ और महावीर के लाछनो (शख और सिह) का भी निर्धारण हो गया था। मध्ययुग के प्रारम्भ में (६ वी–१० वी शती तक) ही सभी २४ तीर्थंकरो के लाछनो की सूची तैयार हो पाई थी। इसी समय प्रत्येक तीर्थंकर के साथ एक यक्ष–यक्षी युगल को भी सश्लिष्ट किया गया। पूर्ण विकसित मध्ययुगीन जिन मूर्तियाँ श्रीवत्स, अष्टप्रतिहार्यों (दिव्यतरू, सिहासन, त्रिछत्र, प्रभामण्डल देवदुदुभि, सुरपुष्पवृष्टि, चामरयुग्म, दिव्यध्वनि), लाछन, यक्ष–यक्षी युगल १०) और परिकर में लघु जिन एव अन्य आकृतियो से युक्त होती थी।

(ब) **मूर्त अंकन :** महावीर की प्राचीनतम ज्ञात मूर्तियाँ कुषाण युग की है, और इनकी प्राप्तिस्थली मथुरा है। पहली से तीसरी शती की कम से कम सात कुषाणयुगीन महावीर मूर्तियाँ ककाली टीला मथुरा से प्राप्त होती है। सम्प्रति सभी मूर्तियाँ राजकीय सग्रहालय, लखनऊ में सगृहीत है। सभी उदाहरणो में महावीर की पहचान पीठिका लेखो में अभिलिखित नाम के आधार पर ही सम्भव हो सकी है। छह उदाहरणो में पीठिका लेख में 'वर्धमान', और एक में (जे–२) 'महावीर' उत्कीर्ण है। तीन उदाहरणो में केवल पीठिका ही अवशिष्ट है। अन्य चार उदाहरणो (जे–१६, ३१, ५३, ६६) में महावीर को सिहासन पर ध्यानमुद्रा में आसीन निरूपित किया गया है। चारो ही उदाहरण में महावीर का मस्तक खण्डित है। सभी में सिंहासन के मध्य में अर्धस्तम्भ पर स्थापित धर्मचक्र के दोनो ओर हाथ जोडे या पुष्प लिए उपासक या श्रावक–श्राविकाएँ आमूर्तित है।

## कुषाण युगीन मूर्तियाँ–

कुषाण काल में ही मथुरा में ऋषभ एव महावीर के जीवन की कुछ विशिष्ट घटनाओ का भी उत्कीर्णन प्रारम्भ हो गया था। लखनऊ सग्रहालय (जे. ६२६) में सुरक्षित प्रथम शती के एक पट्ट पर महावीर के गर्भापहरण का दृश्य उत्कीर्ण है। इस पट्ट पर इन्द्र के प्रधान सेनापति हरिनेगमेषिन या नेगमेषिन (अजमुख) को ललितमुद्रा में ऊचे आसन पर प्रदर्शित किया गया है। समीप ही बालक महावीर (निर्वस्त्र आकृति) और उसकी माता को भी आमूर्तित किया गया है। दृश्य में नृत्यागनाए भी चित्रित है। फलक पर ही नेगमेषिन की ओर देखती हुई एक स्त्री आकृति खडी है, जिसकी गोद में एक बालक अवस्थित है। लेख में अजमुख आकृति के नीचे 'नेमेसो' और बालक महावीर की निर्वस्त्र आकृति के नीचे 'देव' उत्कीर्ण है। सम्पूर्ण दृश्यावली की पहचान महावीर के जन्म के पूर्व उनके गर्भ के परिवर्तन की घटना से की गई है, जिसका उल्लेख केवल श्वेताबर परपरा के ही ग्रन्थो में प्राप्त होता है। सर्वप्रथम कल्पसूत्र (तीसरी शती ई पू)

शिरपूर– (अकोला-महाराष्ट्र) येथील अंतरिक्ष पार्श्वनाथांचे प्राचीन मंदीर
येथील मूर्ती जमीनीला टेकलेली नाही.

अजमेर
(जयपूर)
१३ वे
शतक

में ही इन्द्र (शक्रेन्द्र) के आदेश पर हरिणेगमेषी द्वारा महावीर के भ्रूण का ब्राह्मणी देवानन्दा के गर्भ से संहरण कर त्रिशला के गर्भ में संस्थापित करने का उल्लेख प्राप्त होता है (कल्पसूत्र : सू. २०–२८)।

**गुप्तयुगीन मूर्तियाँ**– गुप्तयुगीन महावीर मूर्ति (छठी शती) का एकमात्र ज्ञात उदाहरण वाराणसी से प्राप्त होता है, और सम्प्रति भारत कला भवन, वाराणसी (नं. १६१) में सकलित है (देखें चित्र सं. २)। इस मनोज्ञ प्रतिमा में महावीर को विश्वपद्म के अलंकरण से युक्त पीठिका पर ध्यान मुद्रा में आसीन प्रदर्शित किया गया है। पीठिका के मध्य मे उत्कीर्ण धर्मचक्र के दोनों ओर धर्मचक्र की ओर देखती दो सिंह आकृतियां चित्रित हैं। पीठिका के दोनो छोरों पर ध्यान मुद्रा में दो लघु जिन आकृतियां निरूपित है। धर्मचक्र के दोनों ओर प्रदर्शित सिंह आकृतिया महावीर के लाछन का चित्रण करती है। उल्लेखनीय है कि सिंहासन के सूचक सिंहो को जिन मूर्तियो मे सदैव पीठिका छोरो पर ही प्रदर्शित करने की परम्परा प्रचलित रही है। साथ ही गुप्त युग में राजगिर, वाराणसी और मथुरा (?) की जिन मूर्तियो में लाँछनो के धर्मचक्र ये दोनों ओर चित्रण की परम्परा भी निश्चित रूप से प्रारम्भ हो चुकी थी। ऐसी स्थिति में मूर्ति की महावीर से पहचान उचित है। ११) दो पार्श्ववर्ती चामरधर सेवको से सेव्यमान महावीर की केशरचना गुच्छको के रूप मे प्रदर्शित है। अलकरणहीन प्रभामण्डल से सुशोभित महावीर के साथ दो उड्डीयमान गन्धर्व आकृतियाँ भी आमूर्तित है। गुप्तयुगीन विशेषताओं से युक्त इस मूर्ति के मुख पर प्रदर्शित मदस्मित, शान्ति और विरक्ति का भाव प्रशंसनीय है।

गुप्तयुग मे ही महावीर को जीवन्तस्वामी रूप में भी निरूपित किया गया था। पाँचवी–छठी शती की ऐसी दो मूर्तियाँ अकोटा (गुजरात) से प्राप्त होती है। १२) इन मूर्तियों में मुकुट, हार, बाजूबन्द, आदि आभूषणों से अलंकृत जीवन्तस्वामी महावीर को साधारण पीठिका पर कायोत्सर्ग मुद्रा मे आमूर्तित किया गया है। श्वेताम्बर परम्परा की मूर्ति होने के कारण ही जीवन्तस्वामी को धोती से युक्त प्रदर्शित किया गया है (देखे चित्र स. ३)। जीवन्तस्वामी मूर्तियाँ महावीर के दीक्षा लेने से पूर्व के ऐसे स्वरूप का चित्रण करती है, जबकि राजकुमार के रूप में उन्होंने अपने महल मे ही तपस्या की थी, और चूंकि ऐसी मूर्तियों का उद्देश्य महावीर का राजकुमार के रूप में चित्रण करना होता है, इसी कारण उनको मुकुट, हार एवं अन्य सामान्य आभूषणो से सुसज्जित प्रदर्शित किया जाता है। १३) उल्लेखनीय है कि जीवन्तस्वामी महावीर के मूर्त अकनो के उदाहरण केवल राजस्थान एवं गुजरात के श्वेताम्बर कला केन्द्रों से ही प्राप्त होते है। कुछ परवर्ती उदाहरण राजस्थान के सेवडी और ओसिया स्थित दसवी–ग्यारहवी शती के महावीर मन्दिर एव देवकुलिकाओ से प्राप्त होते है।

## मध्ययुगीन भ. महावीर की मूर्तियाँ–

उल्लेखनीय है कि गुप्तकाल के बाद लगभग अगली तीन शताब्दियों तक की कुछ ही महावीर मूर्तियाँ हमें प्राप्त होती हैं। पर नवी शती के बाद सभी क्षेत्रों में महावीर की स्वतन्त्र मूर्तियों का प्रभूत संख्या में निर्माण प्रारम्भ हो जाता है। सातवी–आठवी शती की कुछ मूर्तियाँ धाँक (गुजरात) और सोन भण्डार (बिहार) की गुफाओं से प्राप्त होती है। धाँक के उदाहरण में पार्श्ववर्ती चामरधरों से सेव्यमान महावीर कायोत्सर्गमुद्रा में निर्वस्त्र खडे है। १४) सोनभण्डार के दो उदाहरणो में ध्यानस्थ महावीर का सिंह लाँछन धर्मचक्र के दोनों ओर उत्कीर्ण है। ज्ञातव्य है कि गुजरात और राजस्थान के अतिरिक्त अन्य सभी क्षेत्रो की मूर्तियाँ दिगम्बर परम्परा की कृतियाँ है। गुजरात एवं राजस्थान से सामान्यतः श्वेताम्बर परम्परा की ही मूर्तियाँ प्राप्त होती है।

**(क) बिहार–बंगाल–उडीसा :** बाँनकुरा के विष्णुपुर स्थित धरपत मन्दिर से पूर्वमध्य युग की एक खड्गासन महावीर मूर्ति प्राप्त होती है। महावीर निर्वस्त्र है, और परिकर में २४ जिन आकृतियाँ उत्कीर्ण

है। १५) अलुआरा से दसवी–ग्यारहवी शती की ५ महावीर प्रतिमाएँ प्राप्त होती है, जो सम्प्रति पटना सग्रहालय में सुरक्षित है। सभी उदाहरणो मे महावीर निर्वस्त्र है, और कायोत्सर्ग में अवस्थित है। १६) चरंपा (उडीसा) से प्राप्त एक निर्वस्त्र और खड्गासन महावीर मूर्ति (१० वी–११ वी शती) सम्प्रति उडीसा राजकीय सग्रहालय, भुवनेश्वर में सुरक्षित है। १७) महावीर की एक ध्यानस्थ मूर्ति बारभुजी गुफा (उडीसा) में उत्कीर्ण है। मूर्ति के नीचे स्वतत्र रथिका में विंशतिभुज यक्षी निरूपित है।

(ख) **उत्तर प्रदेश–मध्य प्रदेश :** दसवी से बारहवी शती के मध्य की ५ महावीर मूर्तियाँ लखनऊ संग्रहालय मे सुरक्षित है, जिनमें से तीन में महावीर को ध्यानमुद्रा मे आसीन चित्रित किया गया है। यक्ष–यक्षी युगल केवल एक ही उदाहरण (जे. ८०८) मे निरूपित है। दसवी शती की इस खड्गासन मूर्ति में द्विभुज यक्ष की भुजाओ में फल और पर्स प्रदर्शित है। द्विभुज यक्षी की भुजाओ में अभय एव कलश चित्रित है। इटावा स्थित अशवखेरा से सवत् १२२३ (= ११६६) की एक विशिष्ट ध्यानस्थ मूर्ति (जे. ७८२) प्राप्त होती है। मूर्ति में पीठिका के मध्य में धर्मचक्र के स्थान पर अभय एव कलश धारण किए द्विभुज देवी आमूर्तित है, जिसके नीचे महावीर का सिंह लाँछन उत्कीर्ण है। मूर्ति के दाहिने छोर पर वाहन श्वान् से युक्त क्षेत्रपाल की नग्न आकृति खडी है। क्षेत्रपाल की दाहिनी भुजा मे गदा प्रदर्शित है और बायी में श्रृखला स्थित है, जिससे श्वान् बधा है। क्षेत्रपाल की आकृति के ऊपर द्विभुज गोमुख यक्ष निरूपित है, जिसकी भुजाओ में मुद्रा एव फल स्थित है। गोमुख यक्ष के ऊपर तीन सर्प फणो के छत्र से युक्त पद्मावती यक्षी आमूर्तित है। मूर्ति के बायें छोर पर गरुडवाहना, द्विभुजा चक्रेश्वरी चित्रित है, जिसके करो में अभय एव चक्र प्रदर्शित है। चक्रेश्वरी के ऊपर द्विभुजा अंबिका को आमूर्तित किया गया है, जिसकी भुजा में आम्रलुबि, और समीप ही उसका पुत्र अवस्थित है। इस मूर्ति की विशिष्टता पारम्परिक यक्ष–यक्षी युगल के स्थान पर गोमुख यक्ष, एव चक्रेश्वरी, पद्मावती, अंबिका यक्षियो और क्षेत्रपाल के चित्रण है। लगभग दसवी शती की एक पद्मासनस्थ मूर्ति मथुरा सग्रहालय (न १२–२५८) मे सुरक्षित है।

खजुराहो (मध्यप्रदेश) : से दसवी–बारहवी शती के मध्य की ६ स्वतन्त्र महावीर मूर्तियाँ प्राप्त होती है। आठ उदाहरणो मे महावीर को ध्यानमुद्रा में आसीन चित्रित किया गया है। सभी मूर्तियो में अलकृत आसन के नीचे सिंह लाँछन उत्कीर्ण है। सभी मे महावीर दो पार्श्ववर्ती चामरधरो से सेव्यमान है। अलकृत प्रभामण्डल से युक्त महावीर की गुच्छको के रूप में प्रदर्शित केशरचना उष्णीष के रूप में आबद्ध है। परिकर में त्रिछत्र, दुन्दुभिवादक, उड्डीयमान मालाधरो, गजो और लघु जिन आकृतियो को उत्कीर्ण किया गया है। कुछ उदाहरणो मे सिंहासन के मध्य से झाँकते हुए सिंह (लाँछन) का उत्कीर्णन खजुराहो की महावीर मूर्तियो की विशेषता रही है।

खजुराहो की ६ महावीर मूर्तियो मे से तीन मे यक्ष–यक्षी अनुपस्थित है। पार्श्वनाथ मन्दिर (९५४) के गर्भगृह की दक्षिणी भित्ति की मूर्ति मे सिंहासन छोरो पर द्विभुज यक्ष–यक्षी उत्कीर्ण है। यक्ष की दोनो भुजाओ में मातुलिंग प्रदर्शित है, पर यक्षी की वाम भुजा मे मातुलिंग और दक्षिण से अभयमुद्रा व्यक्त है। मन्दिर न. २ की सवत् ११४६ (= १०९२) की प्रतिमा की विशिष्टता मूलनायक के आसन के नीचे चतुर्भुज सरस्वती (या शाँति देवी) का उत्कीर्णन है। देवी की भुजाओं मे वरद, पद्म, पुस्तक और कमडलु प्रदर्शित है। सिंहासन छोरो पर चतुर्भुज यक्ष–यक्षी आमूर्तित है। यक्ष की भुजाओ मे पर्स, शूल, कमल और दण्ड स्थित है। नीचे वाहन सिंह (?) उत्कीर्ण है। यक्षी के करो मे फल, चक्र, पद्म और शख स्थित है। चरणों के समीप वाहन सिंह उत्कीर्ण है। मन्दिर न २१ की पिछली दीवार की रथिका में अवस्थित (न के २८–१) ग्यारहवी शती के एक अन्य चित्रण में भी चतुर्भुज यक्षी को सिंह पर आरूढ चित्रित किया गया है। यक्षी की भुजाओ में वरद, खड्ग, चक्र और फल स्थित है। उपर्युक्त उदाहरणो मे महावीर की यक्षी की भुजाओ में चक्र एवं शख का प्रदर्शन स्पष्टतः सिद्धायिका के निरूपण में

ऋषभनाथ की यक्षी चक्रेश्वरी का प्रभाव दरशाता है। स्मरणीय है कि चतुर्भुज यक्षी का निरूपण ही दिगम्बर परम्परा के विरूद्ध है। मन्दिर : २१ की मूर्ति में शक्ति से युक्त द्विभुज मातंग यक्ष को वाहन अज के साथ उत्कीर्ण किया गया है, जो ग्रन्थों के निर्देशो का स्पष्ट उल्लंघन है। सम्पूर्ण अध्ययन से यह ज्ञात होता है कि खजुराहो मे महावीर के यक्ष का एक निश्चित लाक्षणिक स्वरूप (पारम्परिक या अपारम्परिक) निर्धारित नहीं हो पाया था, पर यक्षी के स्वरूप का निर्धारण हो गया था, यद्यपि वह अपारम्परिक था। सिद्धायिका के स्वरूप निर्धारण मे सर्वाधिक लोकप्रिय यक्षी चक्रेश्वरी की लाक्षणिक विशेषताओं (चक्र एवं शख) को तो अवश्य स्वीकार किया गया, पर वाहन (सिंह) के सन्दर्भ में परम्परा का ही निर्वाह किया गया था।

सयोग से देवगढ़ (उत्तर प्रदेश) से भी दसवी–बारहवी शती के मध्य की केवल ६ महावीर मूर्तियाँ ही प्राप्त होती है। यक्ष–यक्षी के आयुधो के अतिरिक्त अन्य दृष्टियो से देवगढ़ की महावीर प्रतिमाएँ खजुराहो के ही समान है। चार उदाहरणों मे महावीर को कायोत्सर्ग मुद्रा मे प्रदर्शित किया गया है। मन्दिर २ की मूर्ति मे यक्ष–यक्षी द्विभुज है और उनके करो में अभयमुद्रा और कलश प्रदर्शित हैं। मन्दिर : ३ की मूर्ति मे यक्ष–यक्षी की एक भुजा मे कलश के स्थान पर फल स्थित है। मन्दिर : ११ की मूर्ति में यक्ष चतुर्भुज है, और उसकी भुजाओ मे अभय, खण्डित, पद्मनलिका एव फल चित्रित है। द्विभुज यक्षी अम्बिका है, जिसकी दाहिनी भुजा मे फल प्रदर्शित है और बायी से वह गोद में बैठे बालक को सहारा दे रही है।

ग्यारसपुर स्थित मालादेवी मन्दिर ( मध्यप्रदेश ) के गर्भगृह की दक्षिणी भित्तिपर भी महावीर की एक ध्यानस्थ मूर्ति (१० वी शती) उत्कीर्ण है। द्विभुज यक्ष की भुजाओ मे अभय एवं फल प्रदर्शित है। द्विभुजा यक्षी को दोनो हाथो से वीणावादन करते हुए दरशाया गया है। सिद्धायिका की भुजा में वीणा का प्रदर्शन श्वेताम्बर परम्परा का अनुपालन है, जबकी मूर्ति दिगम्बर सम्प्रदाय की कृति है।

ग) राजस्थान–गुजरात : राजस्थान एव गुजरात से प्राप्त महावीर मूर्तियो की सख्या अन्य क्षेत्रो की तुलना मे निश्चित रूप से कम है। भरतपुर राज्य (राजस्थान) मे कटरा नामक स्थल से प्राप्त और सम्प्रति राजपूताना सग्रहालय, अजमेर मे शोभा पा रही महावीर प्रतिमा ( नं. २७६ ) संवत १०६१ (= १००४) में तिथ्यकित है। ध्यानमुद्रा मे विराजमान महावीर को दो पार्श्ववर्ती चामरधरों, सिंहासन, सिंह लांछन और यक्ष-यक्षी युगल के साथ निरूपित किया गया है। गजारूढ द्विभुज यक्ष की अवशिष्ट वाम भुजा में पर्स प्रदर्शित है। सिंहवाहना द्विभुजा यक्षी की अवशिष्ट दक्षिण भुजा मे खड्ग स्थित है। इस मूर्ति का महत्व कलाकार द्वारा यक्ष-यक्षी के वाहनों और आयुधों के चित्रण में कुछ सीमा तक प्रतिमा-लाक्षणिक ग्रन्थों के निर्देशों का निर्वाह करने में है।

बारहवी शती की एक श्वेताम्बर मूर्ति बनासकांठा जिले में ( गुजरात ) स्थित कुंभारिया के नेमिनाथ मन्दिर के गूढमण्डप के मण्डोवर पर उत्कीर्ण है। संवत् १२४३ (= ११८६) के लेख से युक्त ध्यानस्थ मूर्ति में आसन के समक्ष लाँछन उत्कीर्ण है। पादपीठ के लेखमें भी 'महावीर' का नाम उत्कीर्ण है। सिंहासन छोरों पर निरूपित यक्ष-यक्षी सर्वानुभूति (कुबेर) एवं अम्बिका है। द्विभुजा अम्बिका आम्रलुंबि एवं बालक धारण करती है। चतुर्भुज यक्ष की ऊर्ध्व भुजाओ में लम्बा पर्स स्थित है और निचली में वरद् एव फल। पार्श्ववर्ती चामरधर सेवकों के उपर उत्कीर्ण दो लघु जिन आकृतियोमे से एक के मस्तकपर पांच सर्पफणो का घटाटोप (सुपार्श्वनाथ) प्रदर्शित है। सिंहासन के मध्य की चतुर्भज शातीदेवी (अभय, सनालपद्म, सनालपद्म फल) की आकृति के नीचे दो मृगो से वेष्टित धर्मचक्र उत्कीर्ण है। कुम्भारिया के ही पार्श्वनाथ मन्दिर की देवकुलिका : २४ मे भी महावीर की एक प्रतिमा सुरक्षित है। संवत् १२३६ (= ११७६) की मूर्ति के पीठिका लेख में 'महावीर' का नाम उल्लिखित है। यक्ष-यक्षी युगल अनुपस्थित

है। यह उल्लेखनीय है कि गुजरात एव राजस्थान के विभिन्न श्वेताम्बर स्थलो से प्राप्त महावीर मूर्तियो (एवं अन्य सभी पूर्ववर्ती जिनो की मूर्तियोमे भी) मे उत्तर भारत के अन्य स्थलो से प्राप्त मूर्तियो के विपरीत सिंहासन के मध्य में चतुर्भुज शान्तिदेवी (अभय या वरद, पद्म, पद्म या पुस्तक, एव मातुलिंग या कलश), दो गजो, एव धर्मचक्र के दोनो ओर दो मृगोको भी प्रदर्शित किया गया है। परिकर में गोमुख एव वाद्यवादन करती आकृतियो का चित्रण भी राजस्थान–गुजरात की श्वेताम्बर मूर्तियो की ही विशेषता रही है। इस क्षेत्र में महावीर के लाछन के चित्रण के स्थान पर सामान्यत पीठिका लेखो में उनके नामो के उल्लेख की ही परम्परा लोकप्रिय रही है। साथ ही पारम्परिक यक्ष-यक्षी युगल के चित्रण के स्थानपर सभी जिनो के साथ (ऋषभ एव नेमिनाथ को छोड़कर) सामान्यत सर्वानुभूति एव अम्बिका को ही निरूपित किया गया है।

## दक्षिण भारत की भ. महावीर की मूर्तियाँ–

कर्नाटक राज्य के बल्लारी जिले में स्थित कोगली ग्राम से महावीर की तीन कास्य प्रतिमाएँ प्राप्त होती है, जो सभी मद्रास गवर्नमेन्ट म्यूजियम, मद्रास में सुरक्षित है। (१९)पहिली मूर्ति मे कायोत्सर्ग मुद्रा में अवस्थित महावीर के दोनो पार्श्वों में यक्ष-यक्षी को चित्रित किया गया है। परिकर में पूर्ववर्ती २३ जिनोकी लघु आकृतियाँ उत्कीर्ण है। केशो का स्कन्धो तक लटकते हुए चित्रण इस मूर्ति की अपनी विशेषता है। दूसरी ध्यानस्थ मूर्तिमें भी यक्ष-यक्षी आमूर्तित है। तीसरी प्रतिमा में मूलनायक को तीन सिंहो का अकन करनेवाले पादपीठपर कायोत्सर्ग मुद्रा मे चित्रित किया गया है। महावीर प्रतिमाओ के कई उदाहरण चितौड जिले में स्थित वल्लिमलाई की जैन गुफाओमें भी उत्कीर्ण है।

महावीर की कई प्रतिमाएँ हैद्राबाद सग्रहालयमें भी संकलित है। (२०)सग्रहालय की दो प्रतिमाओ में खड्गासन में अवस्थित महावीर के परिकर में पूर्ववर्ती २३ जिनो को चित्रित किया गया है। वारगल से महावीर की दो ध्यानस्थ मूर्तियाँ प्राप्त होती है। चालुक्यो के विशिष्ट कला केन्द्र बादामी (कर्नाटक) से भी सातवी शती की कुछ महावीर मूर्तियाँ प्राप्त होती है (देखें चित्र स. ४)। सभी उदाहरणो में निर्वस्त्र महावीर को कायोत्सर्ग में सिंहासन पर आमूर्तित किया गया है। परिकर में २५ जिन आकृतियो, त्रिछत्र, चामरयुग्म और सिंह लाँछन उत्कीर्ण है। सिंहासन छोरो पर चतुर्भुज यक्ष (गजवाहन; अभय, अकुश, पाश, खड्ग) और यक्षी (नरवाहन, आयुध अस्पष्ट) को निरूपित किया गया है। महावीर की कुछ मूर्तियाँ दक्षिण भारत के प्रसिद्ध कला केन्द्र एलोरा (महाराष्ट्र) की गुफाओ (३०, ३१, ३२, ३३, ३४) मे भी उत्कीर्ण है। २१ नवी से ग्यारहवी शती के मध्य की इन मूर्तियो मे महावीर को लाँछन, श्रीवत्स, त्रिछत्र एव यक्ष–यक्षी युगल से युक्त प्रदर्शित किया गया है। उल्लेखनीय है कि दक्षिण भारत के बादामी एव एलोरा जैसे स्थलो की महावीर मूर्तियो में उत्तर भारत की जिन मूर्तियो में प्राप्त होनेवाली कुछ विशेषताओ, यथा, सिंहासन के मध्य का धर्मचक्र, पार्श्ववर्ती चामरधर सेवक, उड्डीयमान मालाधर, गज एव दुन्दुभिवादक, को नही प्रदर्शित किया गया है।

## जीवन दृश्यों का चित्रण–

स्वतन्त्र मूर्तियो के अतिरिक्त गुजरात से महावीर के जीवन दृश्यो के विराट चित्रणो के भी उदाहरण प्राप्त होते है। ये उदाहरण श्वेताम्बर कलाकेन्द्र कुभारिया के शान्तिनाथ एवं महावीर मन्दिरों की भ्रमिकाओ के वितानो पर उत्कीर्ण हैं। ग्यारहवी शती के जीवन दृश्यों के इन उदाहरणो में महावीर के पचकल्याणको (च्यवन, जन्म, दीक्षा, कैवल्य, निर्वाण) और यक्ष–यक्षी युगल के चित्रण के अतिरिक्त पूर्वजन्म की कथाओ एव तपश्चर्या के समय उपस्थित किये गए उपसर्गों का भी विशद अकन किया गया है।

उदयपूर येथील चित्तोडगड भागातील लहान मानस्तभाच्या भितीचा भाग उत्कृष्ट कोरीव मूर्त्या दिसत आहेत.

ग्वाल्हेर येथील सास–बहूचे देऊळ समोरील दृश्य.

महावीर मन्दिर के वितान (उत्तर से दूसरा वितान) के दृश्य तीन आयतो में विभक्त है, जिनमें उत्तर की ओर दूसरी पंक्ति एव तीसरे ओर मध्य के आयतों मे (उत्तर और दक्षिण की ओर) महावीर के पूर्वजन्मो के दृश्यों को प्रदर्शित किया गया है। जैन परम्परा की मान्यता है कि मनुष्य सत्कर्मो से भगवान हो सकता है। इस मान्यता के अनुरूप ही महावीर के जीवने नयसार के भव मे सत्कर्म का बीज डालकर क्रमश· अगले २५ जन्मो मे उसका सिंचन करते हुए २७ वे भव मे तीर्थंकर पद प्राप्त किया था। १८ वें भव मे महावीर का जीव त्रिपृष्ठ वासुदेव के रूप मे उत्पन्न हुआ था, और सिंह पर विजय प्राप्त कर अपने शौर्य का परिचय दिया था। दृश्य मे त्रिपृष्ठ को सिंह के साथ युद्ध करते हुए दिखाया गया है। त्रिपृष्ठ की आकृति के नीचे स्पष्टत. 'त्रिपृष्ठ वासुदेव' अभिलिखित है। आगे त्रिपृष्ठ के नरकवास का दृश्य चित्रित है। १६ वे भव मे विश्वमूर्ति के रूप मे महावीर के जीव ने किसी बात पर नाराज होकर सेव के वृक्ष पर अपनी मुष्टिका से प्रहार किया था, जिसके कारण वृक्ष के सभी सेव नीचे गिर पडे थे। इस घटना के बाद ही विश्वभूति ने दीक्षा ग्रहण की थी। दृश्य मे विश्वभूति को एक वृक्ष पर प्रहार करते हुए दरशाया गया है, और नीचे 'विश्वभूति केवली' अभिलिखित है। आगे २२ वे भव मे प्रियमित्र चक्रवर्ती और २४ वे भव मे नन्दन राजा के रूप मे महावीर के जीव को आमूर्तित किया गया है। बाहर के प्रथम आयत मे (पश्चिम की ओर) महावीर के जन्म का दृश्य उत्कीर्ण है। दृश्य मे तीन सेविकाओ से सेवित त्रिशला (माता) को शय्या पर लेटे प्रदर्शित किया गया है। नीचे 'तिसला देवी' अभिलिखित है। आगे त्रिशला द्वारा महावीर के जन्म के पूर्व देखे गए १४ शुभ स्वप्नो को चित्रित किया गया है। स्वप्नों के बाद ही त्रिशला को नवजात शिशु के साथ शय्या पर लेटे प्रदर्शित किया गया है। नीचे 'तिसला सुत श्रीमहावीर' अभिलिखित है। पूर्व की ओर (मध्य में) अजमुख नैगमेष को इन्द्र के आदेश पर बालक महावीर को अभिषेक हेतु मेरू पर्वत पर ले जाने का दृश्य उत्कीर्ण है। उत्तर की ओर इन्द्र को मेरू पर्वत पर बैं दिखाया गया है, और उसकी गोद मे बालक महावीर अवस्थित है। आगे यशोदा के साथ महावीर के विवाह का दृश्य उत्कीर्ण है। दूसरे आयत में (पश्चिम की ओर) महावीर के पचमुष्टि केशलोच के पश्चात् दीक्षाग्रहण करने का दृश्य प्रदर्शित है। नीचे 'पच मुष्टिक... महावीर' अभिलिखित है। इसके बाद महावीर के विभिन्न स्थानो पर तपस्या करने, और वहाँ उपस्थित किये गए उपसर्गो को विशद रूप में चित्रित किया गया है। उपसर्गों में शूलपाणियक्ष, चण्डकौशिक एवं सगमदेव द्वारा उपस्थित किए गए उपसर्गो के साथ ही विभिन्न भयानक पशुओं (यथा सर्प, सिंह, वृषभ) द्वारा किए गए उपसर्गों को भी विस्तार से अकित किया गया है। उपसर्गो के पश्चात् महावीर के चन्दनबाला से भीक्षाग्रहण करने का दृश्य उत्कीर्ण है। ज्ञातव्य है कि चम्पानगरी के महाराजा की पुत्री चन्दनबाला महावीर की प्रथम शिष्या और श्रमणी सघ की प्रवर्तिनी थी। पूर्व की ओर महावीर के समवसरण और निर्वाण दृश्यों को उत्कीर्ण किया गया है। ध्यानमुद्रा मे सामान्य पीठिका पर आसीन महावीर आकृति के नीचे स्पष्टतः 'समवसरण श्री महावीर' अभिलिखित है। निर्वाण का संकेत महावीर को कायोत्सर्ग मुद्रा में प्रदर्शित कर किया गया है।

## कुंभारिया के शान्तिनाथ मन्दिर–

कुभारिया के शातिनाथ मन्दिर की पश्चिमी भ्रमिका के वितान पर चित्रित महावीर के जीवनदृश्य महावीर मन्दिर में उत्कीर्ण दृश्यो के काफी समान है। समस्त दृश्याकन चार आयतो मे विभक्त है। बाहर के पहले आयत मे (पूर्व, दक्षिण ओर पश्चिम की और) महावीर के पूर्वभवो को चित्रित किया गया है। इनमे मारीचि (तीसराभव), विश्वभूति (१६ वाँ), त्रिपृष्ठ (१८ वाँ) एवं प्रियमित्र चक्रवर्ती (२२ वाँ भव) के उत्कीर्णन प्रमुख है। जैन परम्परा के अनुरूप ही विश्वभूति को एक गाय को श्रृगसे पकड् कर घुमाने की मुद्रा में प्रदर्शित किया गया है। त्रिपृष्ठ को सिंह के साथ युद्ध करते और एक दूत के मस्तक पर प्रहार की मुद्रा मे एक भुजा उठाये दरशाया गया है। नीचे 'दूत' और 'त्रिपृष्ठ' लिखा है। जैन परम्परा में

उल्लेख प्राप्त होता है कि त्रिपृष्ठ की निद्राभग होने पर अपनी आज्ञाभंग के अपराध से रुष्ट होकर उसने अपने दूत को दण्डित किया था। उत्तर की ओर शय्या पर लेटी त्रिशला के समीप ही १४ मागलिक स्वप्नों को एक पक्ति मे उत्कीर्ण किया गया है। दूसरे आयत मे (पूर्व की ओर) एक वृक्ष के समीप त्रिशला को बालक महावीर के साथ बैठे और लेटे चित्रित किया गया है। आगे, महावीर के जन्म अभिषेक के लिए बालक को नैगमेष द्वारा मेरू पर्वत पर ले जाने का दृश्य प्रदर्शित है। बालक को इन्द्र की गोद में विराजमान दिखाया गया है। तत्पश्चात् महावीर के बाल्य काल की कुछ लीलाओ को भी चित्रित किया गया है। बालक महावीर को चाबुक के साथ एक पुरुप आकृति पर बैठे दिखाया गया है। नीचे 'वीर' अभिलिखित है। जैन परम्परा में उल्लेख प्राप्त होता है कि देवपतिशक्र देवताओ के समक्ष एक बार कुमार महावीर की निर्भयता की प्रशसा कर रहे थे। इन्द्र के कथन पर अविश्वास करने वाले एक देवता ने स्वय परीक्षा लेने का निश्चय किया, किन्तु खेल में वह पराजित हुआ और नियम के अनुसार ही उसे बालक महावीर का वाहन बनना पडा। आगे, महावीर की दीक्षा का दृश्य उत्कीर्ण है। तीसरे आयत में (पूर्व की ओर) ध्यानमुद्रा मे विराजमान महावीर को दाहिनी भुजा से केशलोच करते हुए दरशाया गया है। तत्पश्चात्, महावीर की तपस्या में बाधा के लिए उपस्थित किये गये उपसर्गों को चित्रित किया गया है। इनमें सगम देव द्वारा किए गए उपसर्गो को विस्तार से प्रदर्शित किया गया है। जैन परम्परा में उल्लेख है कि कायोत्सर्ग में तपस्यारत महावीर को विचलित करने के लिए सगम देव ने २० उपसर्ग उपस्थित किए थे, जिनमें १८ वे उपसर्ग में उसने महावीर पर कालचक्र चलाया था, जिससे महावीर घुटनो तक जमीन में घस गए थे। दृश्य मे भी महावीर के घुटनो तक का ही भाग प्रदर्शित है, और मस्तक पर कालचक्र उत्कीर्ण है। इसके बाद चन्दनबाला की कथा विस्तार से उत्कीर्ण की गई है। दृश्य में चन्दनबाला को सामने खडी महावीर आकृति को कुछ दान देते (उडद बाकले) हुए दिखाया गया है। नीचे 'चदन बाला' और 'वीर' अभिलिखित है। मध्य के आयत मे तीन प्राचीरो से युक्त समवसरण उत्कीर्ण है, जिसके मध्य मे ध्यानस्थ महावीर को आमूर्तित किया गया है। इसी आयत में (पूर्व की ओर) महावीर के चतुर्भुज यक्ष–यक्षी को भी निरूपित किया गया है। श्मश्रुयुक्त यक्ष के करो में वरद् पुस्तक, छत्रपद्म और जलपात्र प्रदर्शित है। वाहन गज है। पक्षी वाहना (?) यक्षी वरद, सनालपद्म, सनालपदम् और फल धारण करती है। यक्ष–यक्षी का चित्रण सर्वथा अपारपरिक है।

## सन्दर्भ सूची–


१) तिवारी, मारुति नन्दन प्रसाद, 'द आइकनॉग्रफी ऑफ द जैन यक्षी सिद्धायिका', जर्नल एशियाटिक सोसाइटी बंगाल, ( स्वीकृत )

२) वर्धमानजिनेन्द्रस्य यक्षो मातग सज्ञकः।
द्विभुजो मुद्गवर्णोसौ वरदो मुद्गवाहनः॥
मातुलिंगं करे धत्ते धर्मचक्र च मस्तके। **प्रतिष्ठासारसंग्रहः** ५. ७२-७३
(वसुनदि कृत– लगभग १२ वी शती–पाण्डुलिपि– एल डी. इन्स्टीटच्यूट– अहमदाबाद, देखे आशाधर कृत **प्रतिष्ठासारोद्धारः** ३. १५२

३) तत्तीर्थजन्मा मातगो यक्षः करिरथो सित। बीजपूरं भुजे वामे दक्षिणे नकुल दधत्॥
**त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित्र**· १०. ५. ११
( हेमचन्द्र कृतः १२ वी शती– जैनधर्म प्रसारक सभा, भावनगर, १९६५ )

४) सिद्धायिनी तथा देवी द्विभुजा कनकप्रभा। वरदा पुस्तकं धत्त सुभद्रासनमाश्रिता॥
**प्रतिष्ठासारसंग्रह** ५. ७३–७४ देखें, **प्रतिष्ठासारोद्धारः** ३ १७८

५) सिद्धायिका तथात्पन्ना सिंहयाना हरिच्छावः। समातुलिंगवल्लक्यौ वामवाहू च बिभ्रती ॥
पुस्तकाभयदौ चोभौ दधाना दक्षिणौभुजौ। त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित्रः १०. ५. १२–१३

६) ...पाशाम्भोरुहराजिवामकरमाग सिद्धायिका ...। आचारदिनकरः ३४ पृ. १७८
(वर्धमान सूरिकृत, १४१२ ई., प्रतिष्ठाधिकार, बम्बई, १९२३)

७) पद्मानन्दमहाकाव्यः परिशिष्ट– महावीरः २४८–२४९

८) सिद्धार्थिका नवतमालदलालिनीलरुक् पुस्तिकाभयकरा (दा) नखरायुधांका।
वीणाफलांगकितभुजद्वितया हि भव्यानव्याज्जिनेन्द्रपदपकजवद्धभक्तिः॥
मंत्राधिराजकल्पः ३. ६६
(सागरचन्द्रसूरिकृतः १२ वी–१३ वी शती : पाण्डुलिपि– एल. डी इन्स्टीटयूट, अहमदाबाद)

९) आजानुलम्बबाहुः श्रीवत्साकः प्रशान्तमूर्तिश्च। दिग्वासास्तरुणो रूपवाश्च कायोऽर्हता देव.॥
बृहत्संहिताः ५८. ४५
निराभरणसर्वांग निर्वस्त्रांग मनोहरम्। सम(र्व) वक्षःस्थले हेमवर्ण श्रीवत्सलाछनम्॥
मानसारः ५५. ४६

१०) लाछनं दक्षिणे पार्श्वे यक्षं-यक्षीं च वामके। प्रतिष्ठासारोद्धार १. ७७

११) तिवारी, मारुति नन्दन प्रसाद, 'एन अनपब्लिश्ड जिन इमेज इन द भारत कला भवन, वाराणसी', विश्वेश्वरानन्द इण्डोलाजिकल जर्नल, होशियारपुर, (स्वीकृत)

१२) शाह, उमाकान्त प्रेमानन्द, अकोटा ब्रोन्जेज, बम्बई, १९५९, पृ. २६–२८

१३) तिवारी, मारुति नन्दन प्रसाद, 'ओसिया से प्राप्त जीवंतस्वामी की अप्रकाशित मूर्तियाँ', विश्वभारती पत्रिका, ख. १४, अं. ३, अक्टूबर–दिसम्बर १९७३, पृ. २१५–२१८.

१४) साकलिया, एच. डी. 'द अर्लियेस्ट जैन स्कल्पचर्स इन काठियावाड़', जर्नल रायल एशियाटिक सोसाइटी, १९३८, पृ. ४२९.

१५) चौधरी, रवीन्द्रनाथ, 'घरपत टेम्पिल', माडर्न रिव्यू, खं. ८८, अं. ४, अक्टूबर १९५० पृ.२९७

१६) प्रसाद, एच. के., 'जैन ब्रोन्जेज इन द पटना म्यूज़ियम', श्री महावीर जैन विद्यालय, गोल्डेन जुबिली वाल्यूम, बम्बई, १९६८ पृ. २८८.

१७) दाश, एम. पी., 'जैन एन्टीक्वीटीज फ्राम चरंपा', उडीसा हिस्टारिकल रिसर्च जर्नल, खं. ११, भाग–१, १९६२, पृ. ५२.

१८) मित्रा, देवल, 'शासन देवीज़ इन द खण्डगिरि केव्स', जर्नल एशियाटिक सोसाइटी, खं. १, अं. २, १९५९, पृ. १३३.

१९) रामचन्द्रन, टी. एन., जैन मान्यूमेण्टस् ऐण्ड प्लेसेज़ ऑफ फर्स्ट क्लास इम्पार्टेन्स, कलकत्ता, १९४९, पृ. ६४–६६.

२०) राव, एस. हनुमन्त, 'जैनिज्म इन द डेकन', जर्नल इण्डियन हिस्टरी, ६९, २६, १९४८, भाग–१–३, पृ. ४५–४९

२१) गुप्ते, आर. एस. और महाजन, वी. डी., अजन्ता, एलोरा ऐण्ड औरंगाबाद केव्स, बम्बई, १९६२, पृ. १२९–२२३.

**मारुतिनन्दन प्रसाद तिवारी**
डी–५१।१६४–बी, सूरजकुण्ड.
वाराणसी–२२१००१ (उ. प्र.)

---

# कारीतलाई की जैन कलाकृतियाँ

**बालचन्द्र जैन**
उपसचालक, पुरातत्व एव सग्रहालय,
जबलपुर

त्रिपुरी के कलचुरि नरेशो के राज्य-काल में मध्यप्रदेश के जबलपुर जिले में जो अनेक जैन केन्द्र स्थापित हुए थे, उनमें कारीतलाई का महत्वपूर्ण स्थान है। कारीतलाई कटनी रेल्वे स्टेशन से लगभग ६० किलोमीटर उत्तर-पूर्व मे स्थित एक छोटासा ग्राम है, किन्तु प्राचीन काल में वहाँ एक विशाल नगर स्थित था। एक शिलालेख में इस नगर का नाम सोमस्वामिपुर मिलता है। त्रिपुरी के कलचुरि राजा लक्ष्मणराज (द्वितीय) के समय मे कारीतलाई के प्राचीन नगर में जैन, बौद्ध, शैव और वैष्णव इन सभी धर्मों से सबधित मदिरो का निर्माण हुआ था और उन मन्दिरो मे भव्य एव आकर्षक मूर्तियो की स्थापना कराई गई थी। इन सभी धर्मों की प्रतिमाएँ कारीतलाई में प्राप्त हुई है, जिससे सिद्ध होता है कि कलचुरि नरेशो के शासनकाल में सभी धर्मों के अनुयायियो के बीच सहिष्णुता और आपसी सौहार्द विद्यमान था।

करीनलाई के ाचीन स्थलो से अनेक प्रतिमाएँ रायपुर सग्रहालय द्वारा अवाप्त की गई थी। उनमें से ३९ प्रतिमाएँ जैनो से सबधित कलाकृतियाँ है। उन कलाकृतियो का काल ईसवी १० वी और ११ वी शताब्दी अनुमानित किया गया है। इन प्रतिमाओमें से अधिक तर प्रतिमाएँ जैन तीर्थंकरो की है। तीर्थंकर प्रतिमाओ के अलावा, अम्बिका, पद्मावती और सरस्वती की प्रतिमाएँ भी कारीतलाई से प्राप्त हुई है। प्रस्तुत लेख में कारीतलाई की कुछ प्रमुख और महत्वपूर्ण जैन प्रतिमाओं का सक्षिप्त वर्णन प्रस्तुत किया जा रहा है।

## ऋषभनाथ की प्रतिमाएँ–

ऋषभनाथ जैनो के २४ तीर्थंकरोमें से प्रथम तीर्थंकर है। इसलिए इन्हे आदिनाथ भी कहा जाता है। आदिनाथ ने घोर तपस्या करके केवलज्ञान प्राप्त किया था। तपश्चर्या के काल मे उन्हे शरीरकी तनिक भी चिन्ता न थी, उनके केश बढकर कन्धो पर लहराने लगे थे, इसलिये ऋषभनाथ की बहुत सी प्रतिमाओ में उनके केशगुच्छ कन्धो पर लटकते हुए दिखाये जाते है। प्राचीन प्रतिमाओ मे लाछन के अभावमें भी केवल कन्धो पर लटकते हुए केशगुच्छके द्वारा ऋषभनाथ को पहिचान लिया जाता है। रायपुर सग्रहालय में ऋषभनाथ की छह प्रतिमाएँ कारीतलाई से लाई गई थी। ये सभी प्रतिमाएँ उनकी पद्मासन अवस्था की है। इनमें से दो प्रतिमाएँ १३० से मी. से भी कुछ अधिक ऊची है। सभी प्रतिमाएँ अष्ट प्रातिहार्य युक्त है। तीर्थंकर के मस्तक के पीछे प्रभामण्डल और मस्तक के ऊपर त्रिछत्र है। परिचारक के

रूप में एक ओर सौधर्म स्वर्ग के इन्द्र और दूसरी ओर ईशान स्वर्ग के इन्द्र खडे हुए है। ऋषभनाथ का शासन यक्ष गोमुख है और शासन यक्षी चक्रेश्वरी। किन्तु एक प्रतिमा में चक्रेश्वरी के स्थानपर अम्बिका यक्षी की प्रतिमा बनायी गई है। अम्बिका बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथ की शासन यक्षी है, फिर भी मध्यकाल में प्राय: सभी तीर्थकरो के साथ अम्बिका की प्रतिमा बनाये जाने की परम्परा चलती रही। कारीतलाई से ऋषभनाथ की जो प्रतिमाएँ प्राप्त हुई है, वे लाल और सफेद दोनों प्रकारके बलुआ पत्थर की है।

## द्विमूर्तिका – प्रतिमाएँ–

कारीतलाई मे द्विमूर्तिका–प्रतिमाओ का निर्माण बडी तादाद में हुआ था, ऐसा प्रतीत होता है। सात द्विमूर्तिका प्रतिमाएँ रायपुर सग्रहालय ने वहाँ से प्राप्त की है। इनमें से प्रत्येक में दो-दो तीर्थंकर कायोत्सर्ग आसन मे ध्यानस्थ खडे हुए है। उनकी दृष्टि अपनी नासिका के अग्रभागपर है। इन द्विमूर्तिका–प्रतिमाओ मे अष्ट प्रातिहार्यों के अलावा तीर्थंकरो का लाछन और उनके शासन देवताओं की प्रतिमाएँ भी है। पहली द्विमूर्तिका–प्रतिमा ऋषभनाथ और अजितनाथ की है। वह सफेद बलुआ पत्थर की बनी है और १०७ सें. मी. ऊची है। दूसरी द्विमूर्तिका–प्रतिमा अजितनाथ और सभवनाथ की है। इसकी ऊंचाई १३८ से. मी. है और यह लाल बलुआ पत्थर की बनी है। तीसरी द्विमूर्तिका पुष्पदंत और शीतलनाथ की, चौथी द्विमूर्तिका धर्मनाथ और शांतिनाथ की तथा पाचवी द्विमूर्तिका मल्लिनाथ और मुनि सुव्रतनाथ की है। ये प्रतिमाएँ ऊंचाई में १०७ से. मी. की है और सफेद रग के बलुआ पत्थर की बनी हुई है। इनके अलावा दो द्विमूर्तिका–प्रतिमाओ के खडित भाग भी प्राप्त हुए है। ऐसा प्रतीत होता है कि कारीतलाई मे चौबीसों तीर्थकरो की इस प्रकार की द्विमूर्तिका–प्रतिमाएँ प्रतिष्ठित की गई थी।

## पार्श्वनाथ की प्रतिमाएँ–

एक द्विमूर्तिका–प्रतिमा मे धर्मनाथ के साथ शातिनाथ की प्रतिमा के अलावा स्वतत्र रूपसे भी शातिनाथ की अलग प्रतिमा प्राप्त हुई है जो सफेद पत्थर की और १०७ से. मी. ऊंची है। यह प्रतिमा कायोत्सर्ग आसन मे है। कारीतलाई से पार्श्वनाथ की दो अत्यन्त सुन्दर प्रतिमाएँ प्राप्त हुई है। पार्श्वनाथ जैनों के तेईसवें तीर्थंकर है। वे काशी के राजकुमार थे, किन्तु संसार की दशा देखकर उन्हे बैराग हुआ और वे राजमहल तथा समस्त राजपाट को त्याग कर महान् अपरिग्रही बन आत्मसाधना करने हेतु जगल को चल दिये थे। घोर तपस्या के बीच पार्श्वनाथ को भयंकर उपसर्गों का सामना करना पडा था, जिसमें वे सफल हुए और अर्हंत बने। पार्श्वनाथपर कमठ नामक देव ने पूर्वजन्म की शत्रुता के कारण नाना प्रकार के उपसर्ग किये थे। उसने अपनी माया से पार्श्वनाथ के ऊपर शिलाखड गिराये, घनघोर जलवृष्टि की तथा और भी इसी प्रकार के बहुत उपद्रव किये, किन्तु पार्श्वनाथ पर उन सबका कोई प्रभाव नही हुआ। वे अपने ध्यान में स्थिर रहे। कमठ के उत्पातों का ज्ञान नागो के देवता धरणेन्द्र को हुआ तो वे पार्श्वनाथ की रक्षा करने के लिए पद्मावती के साथ घटना स्थल पर पहुचे। धरणेन्द्र और पद्मावती में कमठ से अधिक शक्ति और सामर्थ्य थी, किन्तु तीर्थंकर के सेवक होने के कारण इन देवो ने कमठ को कोई दड देनेके बजाय उसका हृदय परिवर्तन करने का मार्ग अपनाया। पद्मावती ने पार्श्वनाथ को अपने मस्तक पर उठा लिया। धरणेन्द्र ने अपना विशाल फण फैला कर पार्श्वनाथ के मस्तकपर छत्र जैसा तान दिया। इससे कमठ के सारे उत्पात निष्प्रभाव हो गये और वह अपनी हार मानकर भाग खड़ा हुआ। कठोर उपसर्गों की झडी सह कर पार्श्वनाथ की आत्मा परम शुद्ध हुयी। उन्हे केवलज्ञान प्राप्त हुआ। इस घटना की स्मृति में पार्श्वनाथ की प्रतिमाओ मे उनके मस्तक के ऊपर साप के फण का छत्र दिखाया जाता है। कारीतलाई की पार्श्वनाथ प्रतिमाएँ चतुर्विशतिपट्ट है, जिनमे मूल नायक प्रतिमा पार्श्वनाथ की है। इन प्रतिमाओ मे पार्श्वनाथ को

सर्प पर विराजमान दिखाया गया है। सर्प की दुम नीचे लटक रही है और उसके फैले हुए सात फणा का छत्र तीर्थंकर के मस्तक के ऊपर तना हुआ है। तीर्थंकर के दाये ओर सौधर्मेन्द्र ओर बायें ओर ईशानेन्द्र चवर लिये खडे है। पार्श्वनाथ के तीन ओर की पट्टियो पर अन्य तीर्थंकरो की छोटी-छोटी प्रतिमाएँ बनी हुई है। मूल-नायक पार्श्वनाथ को मिला कर उनकी सख्या चौबीस होने के कारण ऐंसी प्रतिमाओं को चौवीसी प्रतिमा या चतुर्विशतिपट्ट कहा जाता है।

## महावीर स्वामी–

महावीर जैनों के चौबीसवे तीर्थंकर है। वे बुद्ध के समकालीन थे। तीस वर्ष की अवस्था में उन्होने घरबार छोडा और बारह वर्ष की कठोर तपस्या के पश्चात् केवलज्ञान प्राप्त किया। महावीर, अपने पूर्व जन्म में सिंह थे, इसलिए उनका लांछन भी सिंह हुआ। कारीतलाई से प्राप्त महावीर की प्रतिमा सफेद बलुआ पत्थर की है। उसकी ऊचाई लगभग १०० से. मी है। इस प्रतिमा मे महावीर स्वामी ऊचे सिंहासन पर उत्थित पद्मासन में ध्यानस्थ बैठे हुये है। उनके केश घुघराले तथा उष्णीष बद्ध है। महावीर के अतिरिक्त चार अन्य तीर्थंकरो की पद्मासन स्थित प्रतिमाएँ भी होने के कारण इस प्रतिमा को पच तीर्थंकर प्रतिमा कहा जा सकता है। प्रतिमा की चौकीपर बीचो-बीच धर्मचक्र है। उसके ऊपर महावीर का लाछन सिंह बना हुआ है। इनके दोनो ओर एक-एक सिंह और है जिससे सिंहासन की अभिव्यक्ति होती है। धर्मचक्र के नीचे एक स्त्री की प्रतिमा है, जो समवत. प्रतिमा का दान करनेवाली श्राविका है। इस प्रतिमा में महावीर का यक्ष मातग दोनो हाथ जोडे हुए खड़ा है, किन्तु यक्षी सिद्धायिका चवर लिये है। इनके दोनो ओर पूजा करते हुए भक्त दिखाए गये है।

कारीतलाई से प्राप्त एक सर्वतोभद्र प्रतिमामे भी पार्श्वनाथ की प्रतिमा है। चारो तरफ मूर्तियो वाली प्रतिमा को सर्वतोभद्र प्रतिमा कहा जाता है। प्रस्तुत सर्वभद्रिका के चार तीर्थंकरोमें से एक तीर्थंकर पार्श्वनाथ को निश्चयेन पहचाना जा सकता है क्योकि, उनके मस्तकपर सर्प फण है। अन्य तीन प्रतिमाएँ क्रमश. ऋषभनाथ, नेमिनाथ और महावीर की होना चाहिए। यह सर्वतोभद्रिका शिखराकार शिल्प है। चार अन्य शिखराकृति शिल्प ऐंसे प्राप्त हुये है जिनपर चारो और बहुत सी छोटी-छोटी तीर्थंकर प्रतिमाएँ उकेरी गई है। वे सभवत. सहस्रकूट जिनालय की अभिव्यक्ति करती है।

## अम्बिका और पद्मावती–

यक्षी अम्बिका बाईसवे तीर्थंकर नेमिनाथ की शासन देवी हैं। उसी प्रकार पद्मावती तेईसवे तीर्थंकर पार्श्वनाथ की शासन देवी है। पार्श्वनाथ की प्रतिमाओ के साथ पद्मावती की प्रतिमाएँ मिलती है। कारीतलाई मे शासन देवियो की स्वतत्र प्रतिमाएँ भी निर्मित हुई थी। प्रथम तीर्थंकर ऋषभनाथ की शासन देवी चक्रेश्वरी की एक अत्यन्त सुन्दर प्रतिमा अभी भी कारीतलाई में पूजी जा रही है। अम्बिका की दो प्रतिमाएँ रायपुर सग्रहालय में प्रदर्शित है। ये दोनों प्रतिमाएँ लाल रग के बलुआ पत्थर की है। एक प्रतिमा में अम्बिका देवी ललितासन में सिंह के ऊपर बैठी हुई है। उसके दो हाथ है। देवी अपने दायें हाथ में आम्रलुम्बि लिए है और बाये हाथ से अपने कनिष्ठ पुत्र प्रियकर को सम्हाले हुए हैं जो उसकी गोद में बैठा है। अम्बिका का ज्येष्ठ पुत्र शुभकर देवी के दायें पैर के पास बैठा है। इस प्रतिमा मे अम्बिका का मुस्कान भरा चेहरा आकर्षक एव प्रभावपूर्ण है। उसका केश विन्यास मनोहर है। देवी ने विभिन्न प्रकार के आभूषण पहन रखे है। दूसरी प्रतिमा में अम्बिका देवी आम्रवृक्ष के नीचे एक सादी चौकीपर त्रिभग मुद्रा मे खडी हुई है। उसका वाहन सिंह उसके पैरो के पीछे बैठा है। आम्रवृक्ष के ऊपर तीर्थंकर नेमिनाथ की छोटी सी प्रतिमा है।

कारीतलाईसे ही प्राप्त किसी जैन मन्दिर के द्वार की चौकट के एक खंड में नीचेवाले आले में अम्बिका और पद्मावती एक साथ ललितासन में बैठी हुई दिखाई गई हैं। अम्बिकाकी गोद में बालक है और पद्मावती के मस्तक पर सर्प का फण है। इन देवियों के अलावा कारीतलाई के जैन मन्दिरों के खंडहरोंमें से देवी सरस्वतीकी भी एक प्रतिमा प्राप्त हुई है।

उपर्युक्त प्रतिमाओं की प्राप्ति से ज्ञात होता है कि कलचुरि राजाओं के राज्यकाल में कारीतलाई में अनेक विशाल जैन मन्दिरों का निर्माण हुआ था। यद्यपि वर्तमान में कारीतलाई में कोई भी प्राचीन मन्दिर सुरक्षित अवस्था मे विद्यमान नही है पर उस ग्राम में दूर दूर तक बिखरे पडे हुए अवशेषों से कारीतलाई के तत्कालीन मन्दिरों की विशालताका अनुमान लगाया जा सकता है। सुरक्षा के अभाव में वे प्राचीन मन्दिर धराशायी हो गये और उनकी सामग्री यहाँ वहाँ बिखर गई। कालक्रम से वह सामग्री भी धीरे धीरे नष्ट हो गई अथवा लुप्त हो गई। अब जो कुछ प्राचीन मूर्तियाँ और स्थापत्य शेष रहे हैं, कारीतलाई के प्राचीन कलावैभव के सुन्दर नमुने हैं।

---

# ध्यानयोगी महावीर

– डॉ. महावीरराज गेलड़ा,
लाडनू

जल मे उठती तरगो को हमने कई बार देखा है। किसी समुद्र, तालाब अथवा गढे मे भरा जल कितना ही शान्त, प्रशान्त दिखाई देता हो, एक छोटासा कंकड उसकी तरंग प्रवृत्ति को प्रकट कर देता है। तरग विस्तार पाती हुई विलीन हो जाती है। ऐंसा लगता है, जैसे ककड ने तरग पैदा की हो। यह तो भ्रम है। जल कितना ही शान्त क्यो न प्रतीत होता हो, उसमें तरग सदैव विद्यमान है। हाँ, तरंग जब तक सूक्ष्म रूप में है, दिखाई नही देती। दिखाई न देना, तरग का न होना नही है। आकाश मे घने तथा पतले वायुमण्डल में शब्द की, प्रकाश की तथा विद्युत् चुम्बकीय तरग सदैव गति कर रही है। आकाश के दूरतम छोर तक प्रकाश का विवर्तन हो रहा है। विद्युत चुम्बकीय धारायें तो तीव्र गति से बह रही है। ये भी दिखाई नही देती लेकिन से विद्यमान है इनका अस्तित्व है। वैज्ञानिक उपकरण इन्हे पहचानते है, इनका नियत्रण करते है, इनका उपयोग करते है। जल की तरग ककड के माध्यम से प्रकट होकर दिखाई देने तो लगती है लेकिन वायुमण्डल में तरगित धारायें किसी भाँन्ति दृष्टिगोचर नही होती। कभी कभी वर्षा ऋतु में कणो पर पडता प्रकाश रगो मे अवश्य बिखर जाता है। जल स्थूल है, इसमे होनेवाले परिवर्तन चक्षुजन्य हो जाते है, आकाश मे वायु विद्यमान है, वह जल से सूक्ष्म है अत उसमे होनेवाले परिवर्तन अधिक स्पष्ट होकर चक्षुजन्य नही बन पाते। स्थूल को समझना सरल है और सूक्ष्म को समझने में कठिनाई है। पृथ्वी से बहुत दूर जहाँ वायु पतली होती हुई, प्राय. उसका अभाव हो जाता है वहाँ किरणो की तरग कैसे व्यवहार करती है, वैज्ञानिक उसे समझ नही पा रहे है। स्थूल में दिखाई देनेवाला कण भी सदैव तरगित रहता है। जहाँ कण है वही उसकी तरग है।

मन की भी अपनी तरग है। मन और मन की तरग भिन्न नही है। जल से जल की तरग भिन्न नही है। मन की तरग बहुत सूक्ष्म है। व्यक्ति उन्हे पहचान तो लेता है लेकिन चक्षु से नही। मन की तरग इतनी सूक्ष्म है कि वैज्ञानिक उपकरण भी इन्हे पाने में कठिनाई अनुभव कर रहे है। व्यक्ति की अपन मन के प्रति गहरी रुचि है। धर्म, साधना, ध्यान, योग के पथिक तो सदैव मन की बात करते है। कहते है, इसे जीतो। कोई कहता है इस पर काबू करो, इसे स्थिर करो, इसकी गति न्यून करो। तभी शान्ति मिलेगी, परमात्मा को उपलब्ध हो जाओगे। मनो–वैज्ञानिक भी स्वास्थ्य लाभ के लिए कहते है कि चिन्ता न करो, मानसिक रूप से अधिक सोचना, रोग को निमत्रण देना है। बाह्य, भौतिक जीवन की चिन्ता कम करो, मन को शान्ति मिलेगी। मन, व्यक्ति के जीवन में इतना प्रमुख है तो मन को अवश्य समझना चाहिए। मन को समझने के लिए मन की तरगो को समझना अत्यन्त आवश्यक है।

तरग भौतिक है। भौतिकता को समझने के लिए विज्ञान का सहारा अपेक्षनीय है। तरग की लम्बाई ज्यों ज्यो दीर्घ होती जाती है, इसकी आवृत्ति कम होती है और इसकी भौतिक शक्ति भी कम होती जाती है। जिन तरंगो की लम्बाई बहुत छोटी होती है, उनकी आवृत्ति अधिक होती है, उनकी भौतिक शक्ति भी अधिक होती है। चाहे योगी कहे या मनो–वैज्ञानिक कहे, वे व्यक्ति को भौतिकता से दूर रहने का परामर्श देते ही है अगर जीवन मे शान्ति की चाह है। वैज्ञानिक दृष्टि से इसका अभिप्राय यह हुआ कि व्यक्ति के प्रयत्न इस प्रकार हो कि मन की तरंग बडी लम्बाई वाली हो। छोटी छोटी तरगों का उपयोग, सर्वाधिक विघन पैदा करता है। अतः फलित यह है कि योग, ध्यान, धर्म, साधना उसका नाम है जो मन की तरग को इतनी विस्तार वाली कर दें कि वह बढ़ती हुई समस्त जगत में परिव्याप्त हो जाय। उसकी आवृत्ति घटती घटती इतनी कम हो कि आवृत्ति ही न रह जाय। केवल एक तरंग रहे। वही परमात्मा का रूप है, बुद्ध है, सिद्ध है। इस निष्कर्ष में एक प्रश्न स्वाभाविक है कि तरंग भौतिक है, उसका विवेचन भी भौतिक है तो इसका सम्बन्ध अभौतिक जगत से कैसे समझा जाय ? आत्मा, परमात्मा को किसी धर्म दर्शन ने भौतिक नही कहा।

इस भिन्नता को समझने में जैन दर्शन मे मन का विवेचन अत्यन्त महत्व पूर्ण ढग से हुआ है। भगवान महावीर की समस्त साधना इसी मन की साधना है।

मन दो प्रकार का है। भाव मन और द्रव्य मन। द्रव्य मन पौद्गलीक है, भौतिक है और समस्त भौतिक गुणों से सम्पन्न है। यह पुद्गल सूक्ष्म है लेकिन तरगित है। द्रव्य मन की पहचान से ही तो जगत का व्यवहार चल रहा है। भाव मन तो अरूप है, आत्मीय है। भाव मन और द्रव्य मन परिभाषा में भिन्नता प्रकट करते है लेकिन जीवन मे इन दोनो का समन्वित रूप ही प्रकट होता है। ससारी जीव, कर्म पुद्गल सहित है। उसकी समस्त प्रक्रिया जो जीवन से सबोधित होती है वह आत्मा और कर्म का समन्वित फलित है। अत. द्रव्य मन को समझ लेने से, भाव मन स्वत. स्पष्ट हो जाता है। कर्म का बोध हो जाने से आत्म भाव भिन्न नही रह जाते। भगवती सूत्र मे एक स्थल पर आत्मा को पुद्गल कह कर संबोधित किया है। अतः द्रव्य मन की तरग लम्बाई को विस्तृत कर देना ही, मन पर काबू पा लेना है, सयम कर लेना है। जितनी कम भौतिक शक्ति वाली तरग का प्रयोग मन करेगा, उतनी ही कम हिंसा होगी, उतनी ही कम ममत्व होगा।

जैन दर्शन मे द्रव्य मन दो प्रकार का वर्णित है। स्थूल तथा सूक्ष्म। यो तो मन की तरग सूक्ष्म है लेकिन इसमें भी सूक्ष्मतर और होती है। वैज्ञानिकों ने तरग लम्बाई माप कर इतना अतर प्रकट किया है कि छोटी से छोटी तरग एक सेटीमीटर का १०,०००००००००० भाग अर्थात् १०–१० लम्बाई वाली होती है जब कि बडी तरंग एक सेटीमीटर से १०,०००० गुणा बडी हो सकती है। इस प्रकार अगर छोटी तरंग से बडी तरग की लम्बाई का अन्तर देखें तो १०,००००००००००००००० गुना अधिक होगा। अतः तरगो की लम्बाई मे बहुत अन्तर है। जैन दर्शन के अनुसार योगी, ध्यान मे स्थूल तरगो को छोड़ता है तो सूक्ष्म का सहारा लेता है ओर ध्यान की विशुद्ध अवस्था मे तो सूक्ष्म मन को भी छोड़ देता है। यही मन का नियत्रण है, यही मन का सयम है। भगवान महावीर की साधना के मूल मे यही परिवर्तन रहा है। स्थूल मन से, सूक्ष्म मन की ओर तथा सूक्ष्म मन से ऐसे मन की ओर जिसमे विस्तृत तरंग तो रह जाय लेकिन आवृत्ति मिट जाय। यह तरग अब द्रव्य मन नही रहती, भाव मन हो जाती है। ठहरी हुई तरग शाश्वत आत्मीय भाव को उपलब्ध हो जाती हैं। यह अभौतिक तरग है। विज्ञान के उपकरण की सीमाओ से बाहर की तरंग है।

इन तरगो का परिवर्तन मन कैसे करे। जैन दर्शन मे उन पुद्गलो का वर्णन है जो स्थूल और सूक्ष्म पुद्गलो के बीच की कडी है। न तो इतने बडे है कि चक्षुजन्य हो और न इतने छोटे समझे न जा सके।

श्वास के पुद्गल इस कडी का कार्य करते है। ये न तो मन के पुद्गलों की भांति सूक्ष्म है और न इन्द्रियों की भाति स्थूल। अतः इस साधना का प्रमुख द्वार श्वास की साधना होती है। श्वास के बाद वचन योग की साधना आवश्यक है। श्वास की साधना कार्य योग की साधना का अभिन्न अग है। वचन योग की साधना, स्थूल में मौन होना है तो सूक्ष्म मे विचारों का कम होना है। इसके लिए ऐसी विभिन्न ध्वनियो का सहारा लिया जाता है जिस से विचारो की तरगे कम हो। इन दोनो साधनोओ का फलित मन का साधना है जो आत्मा को एकाग्र करती है और सूक्ष्म विचारों से भी हट जाती है। यह क्रम सभी के लिए आवश्यक नही है। जैन साहित्य में ऐसे अनेक उदाहरण है जिनसे पता चलता है कि मन की स्थिरता सहज भाव से ही इतनी अधिक हो जाती है कि उनका क्रमिक प्रयास दिखाई नही देता। लेकिन अत-रग इसी प्रकार कार्य करता है कि वह स्थूल से सूक्ष्म की ओर गति करे। भगवान महावीर की साधना तो क्रमिक ही रही है।

स्थूल और सूक्ष्म तरगो का वर्णन विज्ञान का एक प्रमुख विषय है और आधुनिक विज्ञान की प्रगति इसी पर निर्भर है। स्पेक्ट्रम के माध्यम से सूक्ष्म कणो का व्यवहार स्पष्ट होता जा रहा है। जैन दर्शन में भी मन की सूक्ष्म तरगो को समझने के लिए, उन स्थूल पुद्गलो का वर्णन है ज़ो कि वर्ण वाले है और उनका पारिभाषिक नाम लेश्या है। ये वर्णवाले पुद्गल है ओर इनके द्वारा मनोभावो का विश्लेपण सभव है। लेश्या का अध्ययन एक स्वतत्र विषय है।

भगवान महावीर, ध्यान के माध्यम से काया, वचन और मन योग की इतनी गहरी साधना के क्रम में बढ चले थे कि भौतिक कष्ट जो बाह्य से दिखाई दे रहे थे वे उनके मन की तरंग लम्बाई को किसी भान्ति कम नही कर सके। उत्तरोत्तर वृद्धि होती गई। जिसने जैन दर्शन में वर्णित मन के व्यवहार को समझा है वह महावीर की समस्त साधना को ध्यान प्रमुख मानेगा। उन्हे ध्यानी कहेगा। योगी कहेगा। मन को दबाना नही है, जीत लेना है। तरगे सुस्त हुई, मन जीता गया। और यही जीतना आत्मा से परमात्मा को पाना है। भगवान महावीर ध्यान में इतने खो जाते कि चाहे सर्प ने काटा हो या ग्वाले न कष्ट दिये हो या अन्य कष्ट आया हो वे चेतना की ओर रहते, मन को इतना शिथिल कर देते कि उनकी तरगो से बाह्य कष्टप्रद तरगे एकीभूत नही हो पाती। एकीभूत के अभाव में कष्ट, कष्ट नही रह पाता। कष्ट तो मन का होता है।

भगवान महावीर की ध्यान-पद्धति की प्रायोगिक विधि का स्पष्ट विवरण जैन साहित्य में उपलब्ध कम है। इसी कारण जैन अनुयायियो में ध्यान पद्धति की कमी रही है। ध्यान एकाग्र चिन्तन है तो योग निरोध भी है। एकाग्र चिन्तन तो ध्यान का साक्ष है, योग निरोध साध्य। योग मन, वचन और काया है। ध्यान में इन्ही की साधना है। भगवान महावीर ध्यान योगी थे और इस दृष्टि से उनके जीवन की साधना को समझने में कही कठिनाई नही है। ध्यान, व्यक्ति का पौरुष है जो कि मन को स्वस्थ कर आत्मीय उपलब्धि को प्राप्त करता है।

---

# महावीर की वाणी का मंगलमय क्रांतिकारी स्वरूप

डॉ. महावीर सरन जैन,
एम. ए., डी. फिल., डी. लिट्.
जबलपुर विश्वविद्यालय. जबलपुर (म. प्र.)

## धम्मो मंगल मुक्किट्ठं-

भगवान् महावीर ने जिस धर्म एवं दर्शन का प्रचार प्रसार किया; जिस सत्य की सुस्पष्ट व्याख्या की, जिन दार्शनिक प्रतिपत्तिकाओ को सुव्यवस्थित ढग से अभिव्यक्त किया उनके सूत्र यद्यपि भारतीय प्राक्-वैदिक युगसे ही पोषित एवं विकसित होते आये हैं तथापि महावीर ने श्रमण-दर्शन की निर्ग्रन्थ परम्परा में तेईसवें तीर्थंकर तथा ऐतिहासिक व्यक्तित्व पार्श्वनाथ के चातुर्याम धर्म के स्थानपर "पंच महाव्रत" का उपदेश देकर तथा आत्मजय की साधना को अपने ही पुरुषार्थ एवं चरित्र से सिद्ध करने की विचारणा को लोकोन्मुख बनाकर भारतीय मनीषा को नया मोड़ दिया। उन्होंने धर्म के उत्कृष्ट मंगलमय स्वरूप की व्याख्या ही नहीं की; "धम्मो मंगलमुक्किट्ठं" कहकर धर्म को मंगलमय-साधना का पर्याय बना दिया। उनका जीवन आध्यात्मिक चिन्तन, मनन एवं संयमी जीवन का साक्षात्कार है; निष्कर्मदर्शी के निष्कर्म आत्मा को देखने का दर्पण है; आत्मा को आत्मसाधना से पहचानने का मापदण्ड है ; तप द्वारा कर्मों का क्षय करके आत्म स्वभाव में रमण करने की प्रक्रिया है तथा सबसे बडी बात यह कि किसी के आगे झुककर अनुग्रह की बैसाखियों के द्वारा आगे बढ़ने की पद्धति नही प्रत्युत अपनी ही शक्ति एवं साधना के बल पर जीवात्मा के परमात्मा बनने की वैज्ञानिक प्रयोगशाला है।

भगवान् महावीर के युग में भौतिकवादी एवं संशयमूलक जीवन दर्शन के मतानुयायी चिन्तकों ने समस्त धार्मिक मान्यताओ, चिर सचित आस्था एवं विश्वास के प्रति प्रश्नवाचक चिन्ह लगा दिया था। पूरण कश्यप, मक्खलि गोसाल, अजितकेसकम्बलि, पकुध कच्चायन, सजय बेलट्ठिपुत्र आदि के विचारों को पढ़ने पर हमको आभास हो जाता है कि उस युग के जनमानस को संशय, त्रास, अविश्वास, अनास्था, प्रश्नाकुलता आदि वृत्तियों ने किस सीमा तक आबद्ध कर लिया था। ये चिन्तक जीवन में नैतिक एवं आचारमूलक सिद्धान्तों की अवहेलना करने एवं उनका तिरस्कार करने पर बल दे रहे थे। मानवीय सौहार्द एवं कर्मवाद के स्थानपर घोर भोगवादी, अक्रियावादी एव उच्छेदवादी वृत्तियाँ पनप रही थी।

इन्ही परिस्थितियों में भगवान् महावीर ने प्राणीमात्र के कल्याण के लिये, अपने ही प्रयत्नों द्वारा उच्चतम विकास कर सकने का आस्थापूर्ण मार्ग प्रशस्त कर, अनेकांतवादी जीवन दृष्टिपर आधारित, स्याद्वादी कथन प्रणाली द्वारा बहुधर्मी एवं बहुगुणी वस्तु को प्रत्येक कोण, दृष्टि एवं संभावनाओं द्वारा

उनके वास्तविक रूप में जान पाने एवं पहचान पानका मार्ग बतलाकर सामाजिक जीवन की शान्ति के लिए अपरिग्रहवाद एव अहिंसावाद आदि का सदेश दिया ।

## समस्या : कल की, आज की . . .

आजभी भौतिक विज्ञान की चरम उन्नति मानवीय चेतना को जिस स्तर पर ले गई है वहाँ उसने हमारी समस्त मान्यताओ के सामने प्रश्नवाचक चिन्ह लगा दिया है। समाज में परस्पर घृणा एव अविश्वास तथा व्यक्तिगत जीवन में मानसिक तनाव एव अशान्ति के कारण विचित्र स्थिति उत्पन्न होती जा रही है । आत्मग्लानि, व्यक्तिवादी आत्मविद्रोह, अराजकता, आर्थिक अनिश्चयात्मकता, हडताल और घेरावदी तथा जीवन की लक्ष्यहीन समाप्ति की प्रवृत्तिया बढती जा रही है ।

आज के और पहले के व्यक्ति और उसके चिन्तन में अन्तर भी है । सम्पूर्ण भौतिक साधनो एव जीवन की अनिवार्य वस्तुओ से वचित होने पर भी पहले का व्यक्ति समाज से लड़ने की बात नही सोचता था; भाग्यवाद एव नियतिवाद के सहारे जीवन को काट देता था। अपने वर्तमान जीवन की सारी मुसीबतो का कारण विगत जीवन के कर्मो को मान लेता था अथवा अपने भाग्य का विधाता "परमात्मा" को मानकर उसके प्रति श्रद्धा एवं अनन्यभाव के साथ "अत्यनुराग" एव "समर्पण" कर सतोष पा लेता था।

आज का व्यक्ति स्वतत्र होने के लिए अभिशापित है । आज व्यक्ति परावलम्वी होकर नही, स्वतत्र निर्णयो के क्रियान्वयन के द्वारा विकास करना चाहता है । अधो आस्तिकता एव भाग्यवाद के सहारे जीना नही चाहता अपितु इसी जीवन मे साधनो का भोग करना चाहता है, समाज से अपनी सत्ता की स्वीकृति तथा अपने अस्तित्व के लिए साधनो की माग करता है तथा इसके अभाव मे सम्पूर्ण व्यवस्था पर हथोडा चलाकर उसे नष्ट भ्रष्ट कर देना चाहता है ।

मानवीय समस्याओ के समाधान के लिए जब हम उद्यत होते है तो हमारा ध्यान धर्म की ओर जाता है । इसका कारण यह है कि धर्म ही ऐसा तत्व है जो व्यक्ति की असीम कामनाओ को सीमित करता है तथा उसकी दृष्टि को व्यापक बनाता है । इस परिप्रेक्ष्य मे हमे यह जान लेना चाहिए कि रूढिगत धर्म के प्रति आज का मानव किंचित भी विश्वास जुटाने में असमर्थ है। शास्त्रो में यह बात कही गयी है कि केवल इसी कारण आज का मानव एव विशेष रूप से बौद्धिक समुदाय एव युवक उसे मानने के लिए तैयार नही है ।

## भ. महावीर का प्रेरक तत्त्व–

आज वही धर्म एव दर्शन हमारी समस्याओ का समाधान कर सकता है जो उन्मुक्त दृष्टि से विचार करने की प्रेरणा दे सके। भगवान् महावीर ने मानवीय एवं वैज्ञानिक सत्यान्वेषण में अनवरत प्रवृत्त श्रमण परम्परा के धार्मिक सूत्रो के सहारे भटके हुए मानव की नवीन दिशा एव ज्योति प्रदान की। बाहरी प्रदर्शन एव दिखावे की प्रवृत्तियो पर प्रहार किया। निर्भय होकर घोषणा की कि प्रात. स्नानादि कर लेने से मोक्ष नही होता; जो प्रात. सध्या जल स्नान कर लेने से जो मुक्ति बतलाते है वे अज्ञानी है, हुत से मुक्ति बतलानेवाले भी अज्ञानी है । बलि देनेवालो के काले कारनामो को उजागर करते हुए उन्होने घोषणा की कि जीवो को दुख देना मोक्ष का मार्ग नही है । धर्मो के आपसी भेदो के विरूद्ध आवाज उठायी तथा धर्म को आरोपित सीमाओ के घेरे से बाहर लाकर खड़ा किया तथा कहा कि धर्म के पवित्र अनुष्ठान से आत्मा का शुद्धिकरण होता है। धर्म न कही गांव मे होता है और न कही जगल में बल्कि वह तो अन्तरात्मा में होता है । उन्होने धर्म साधनो का निर्णय विवेक और सम्यग्ज्ञान के आधार पर

